founded the central math at Conjeevaram with four maths in the four directions. The relationship among these mathas is said to be shown in a tabular statement that follows. To an untrained eye the relationship does not appear at all clear; but what does seem noticable is that the first entry regarding Kanchi is something which is not traceable in Mathammnaya, and that the Sanyasa name of Indra—Saraswati is not be found in the ten well-known orders of Sanyasis enumerated in the first articale; and that the Mahavakya OM TAT SAT referred to in the last column is not to be traced in any book where the Mahavakyas are mentioned. In another work published in Madras in 1923 by Mr. Venkatraman, called "Shankaracharya the Great and His Successors at Kanchi" 'dedicated with kind permission' to the Jagadguru of Kanchi

Kamakoti Peetha the same statement i repeated with the addition that th jurisdiction of these ( five includin Kanchi ) Mathas, their traditions an observances are given in a book, th Mathammnaya, said to have been writte by Sree Adi Shankara himself. In a Hind publication issued by Hitchintak pres Ram Ghat, Benares City in 1915 th author of which was Pandit late Ram Swami Upadhyayaji the then manage of Kumbakonam Math, it is the Mathamn naya Setu that is relied upon the nam of which seems somewhat different fro the famous Mathammnaya the authorshi of which is ascribed to Sree Ad Shankara.

To my mind it is clear that when para sites, panderers, place-hunters and prof teers become partisans, there is no end o mischief done in this world. That is wh

seems to me is being repeated in the present dispute as to the position of Kanchi Kamakoti vis-a-vis the other four principal Peethas specifically mentioned in all Sree Shankara Vijayas which proclaim Sree Shankara's life history to the world. In 1886 a galaxy of famous pandits of Benares unequivocally declared that Sringeri, Dwaraka, Jyotish and Gowardhan were the only four Peethas and Mathas established by Sree Adi Shankaracharya himself. Some people with more enthusiasm than knowledge have rushed to raise the expected distinguished visitor to a pinnacle which the holy Sanyasi himself would fain mount.

It was a very good move on the part of some of the pandits and Sadhus to discuss dispassionately the present situation at a select meeting held in the Biharipuri Math under the presidency of the distinguished

professor of the Government Sanskrit College Pandit Haran Chandra Bhattacharyaji. They came to the conclusion that they could not go back upon the Benares Vyavastha of 1886. This recent decision of the Benares Pandits and sanyasi has received further support from the action of some of the Mahants whose names were proclaimed without their consent as members of the reception committee. I trust the over-zealous enthusiasts will desist from creating unpleasantness during the stay at Benares of a holy and learned Sanyasi like Sree Shankaracharya of Kanchi Kamakoti. To create one more division in the divided ranks of the Hindus is neither desirable, nor will it become the fair fame of this sacred city of Vishwanath.

नोट:—इसी प्रकार की सम्मतियां तथा इनके पो 'पाञ्चजन्य', 'त्रिलिंग', 'युगन्धरा', 'सत्यवादी' 'इण्डियन मिरर', 'सूर्य', 'लीडर' आदि पत्रों में प्रकाशित हुए हैं।

## श्री हाराणचन्द्र भट्टाचार्य जी का पत्र कुम्भकोणम् के श्री शंकराचार्य जी के संबन्ध में कुछ प्रश्न

### किसी प्रकार का उत्तर न मिला

कामकोटि पीठ के श्री शंकराचार्य जी के लिये बनी स्वागत समिति के सदस्य पं० हाराणचन्द्र भट्टाचार्य जी ने निम्न पत्र पं० माधोराम संड के पास भेजा था जिसका इन्हें कुछ भी उत्तर न मिला:—

महाशय,

सविनय निवेदन है कि कामकोटि पीठ काञ्ची के श्री शंकराचार्य जी के स्वागत के लिये जो समिति बनी है, उस समिति में मुझे सदस्य निर्वाचित किया है, इस लिये मैं कृतज्ञ हूँ। परन्तु इस विषय में कुछ बात मन में आती है। आशा है उसका उत्तर देने के लिये अवश्य कृपा करेंगे।

मुझे यह सुनने में आया है कि उपर्युक्त शंकराचार्य महोदय शृंगेरीप्रभृति चार मठों के ऊपर अपना स्थान कहते हैं। परन्तु इसमें विद्यारण्य का "शंकर-

दिग्विजय" अथवा और किसी प्रमाणिक ग्रन्थ का निर्देश नहीं मिलता है, न शृंगेरी मठ, जो कि भगवत्पाद का प्रधान स्थान समझा जाता है उसका वर्तमान श्री शंकराचार्य जी इस बात को स्वीकार करते हैं। इस स्थिति में आपकी स्वागत कारिणी समिति यदि इन शंकराचार्य को चारों मठ के ऊपर गुरु रूप में स्वागत करने का विचार करती है, तो इस झगड़े में पड़ना काशी के पण्डितों के लिये कहां तक उचित होगा ?

पूज्यपाद गुरुवर्य कैलासवासी महामहोपाध्याय प्रातः स्मरणीय श्री ६ शिवकुमार शास्त्री महोदय के साथ तात्कालिक शृंगेरी मठ के पूज्यपाद शंकराचार्य जी का वहुत कुछ सम्बन्ध था। हम परम्परा से सुनते आते हैं कि, शृंगेरी ही भगवत्पाद का प्रधान पीठ है। इस बात को परित्याग करने का कोई युक्त प्रमाण अभी तक न मिलने से हमें वहुत सन्देह हो रहा है।

पूर्व समय में भी अनेक माननीय धर्माचार्य काशी में आते थे। उनके लिये उस समय इस प्रकार स्वागत

कारिणी समिति नहीं वनती थी। आप सब धर्म-प्राण तथा प्राचीन पद्धति के अनुयायी हैं, सहसा इस प्रकार नवीन पद्धति पर आप लोगों को आरूढ़ होना उचित है या नही, यह आपको ही विचारणीय है।

गत आषाढ़ में मुझे जव्वलपुर जाना पड़ा था, उस समय कामकोटि शंकराचार्य जी वहीं ही थे। वहां के धनी लोगों के तरफ से आचार्य के अतिथ्य का प्रवन्ध अवश्य था परन्तु इस प्रकार स्वागत कारिणि समिति आदि नहीं थी।

साधारण रीति को परित्याग कर नवीन मार्ग के परिग्रह करने से कई शंका हो जाती है। आशा है आपके द्वारा मेरी शंका हट जायगी और मेरी प्रगल्यता के लिये मुझे चमा करेंगें।

भवदीय,

हाराणचंद्र भट्टाचार्य।

( सूर्य से उद्धत )

( स्वागत कारिणी समिति व कार्यकारिणी समिति के कई सदस्यों ने इस प्रकार के अनेक पत्र भेजा था पर एक का भी जवाव अव तक न मिला )

## काशी के पण्डितों और संन्यासियों का प्रशंसनीय निर्णय।

### आद्य शंकराचार्य द्वारा स्थापित चार ही मठ हैं।

ता० ३० सितम्बर को सायंकाल साक्षी विनायक बिहारीपुरी मठ में काशी के प्रतिष्ठित संन्यासी महात्माओं और पण्डितों की सभा हुई। काशी के प्रतिष्ठित विद्वान् पण्डित हाराणचन्द्र भट्टाचार्य जी ने अध्यक्ष का आसन ग्रहण किया था। काशी में कुम्भकोणम् मठ के महाराज आने वाले हैं उनके अनुयायी 'पण्डितपत्र' आदि में एवं कुछ अन्य आधुनिक ट्रेक्टों द्वारा कुम्भकोणम् कामकोटि मठ को आद्य शंकराचार्य जी द्वारा स्थापित प्रथम पीठ कहकर प्रचार कर रहे हैं, इस पर विशद रूप से विचार करने के पश्चात सर्व सम्मति से यह निश्चय हुआ कि भगवान आद्य शंकराचार्य जी द्वारा स्थापित (शृंगेरी, द्वारका, गोवर्धन, और ज्योतिर्मठ) चार ही पीठों का प्रामाणिक ग्रन्थों में उल्लेख मिलता है। इसी प्रकार का निर्णय प्रातः स्मरणीय कैलाशचन्द्र शिरोमणि भट्टाचार्य प्रातः

स्मरणीय स्वर्गीय महामहोपाध्याय शिवकुमार मिश्र प्रभृति उस समय के अस्सी विद्वानों ने लगभग ४८ वर्ष पूर्व शास्त्रानुकूल एक व्यवस्था देकर किया था, अतः उक्त चार मठों के अतिरिक्त कोई दूसरा मठ श्री आद्य शंकराचार्य जी द्वारा स्थापित नहीं मालूम पड़ता है।

महावीर प्रसाद त्रिपाठी।
(अध्यक्ष श्री विश्वनाथ मन्दिर काशी)
गो० शिवनाथ पुरी,
(महन्थ श्री अन्नपूर्णा मन्दिर)
हाराणचन्द्र भट्टाचार्य,
(अध्यापक राजकीय संस्कृत कालेज, काशी)
स्वामी रामपुरी,
(साक्षी विनायक बिहारीपुरी मठ)
स्वामी ब्रह्मानन्द संन्यासी,
गोपाल शास्त्री दर्शन केसरी,
श्री पूर्णचन्द्राचार्य
(परीक्षा बोर्ड सदस्य यू० पी० गवर्नमेण्ट संस्कृत कालेज बनारस, व्याकरण वेदान्त प्रधानाध्यापक टीकमणि संस्कृत कालेज)

# विराट सभा में भ्रामक प्रचारों का घोर विरोध

## कांची कामकोटि कुम्भकोणमठ श्री आद्य शंकराचार्य द्वारा स्थापित नहीं है

### केवल चार मठों के अतिरिक्त पांचवें मठ की स्थापना नहीं हुई।

गत ३० सितम्बर सन् १९३४ ई० को सायंकाल ५ बजे से कुम्भकोणम् के आचार्य के सम्बन्ध में विचार करने के लिये स्थानीय साक्षी विनायक, बिहारीपुरी मठ में काशी के प्रतिष्ठित विद्वान् एवं संन्यासियों की एक विराट सभा हुई। भीड़ इतनी थी कि कई दर्शकों को बैठने की जगह तक भी न मिली। श्री प० प० स्वामी अच्युताश्रम जी ( काशी शाखा द्वारका मठाधीश ), स्वामी रामपुरी ( महन्थ बिहारीपुरी मठ ), गो० विश्वनाथपुरी जी ( महन्थ अन्नपूर्णा मन्दिर ), धर्मवीर स्वामी लालनाथ, पं० हाराणचन्द्र भट्टाचार्य जी ( गवर्नमेंट संस्कृत कालेज ), पं० मदन मोहन जी शास्त्री ( प्रिंसपाल मारवाड़ी संस्कृत कालेज ) पं० विद्याधर जी गौड़ [ हि० वि० वि० ], पं० गोपाल शास्त्री जी दर्शन केसरी, पं० पूर्णचन्द्राचार्य जी

(टीकमणि संस्कृत कालेज), पं०, रुद्रमभट्ट जी प्रतिवादि भयंकर भयंकर, पं० जानकी शरण जी त्रिपाठी, पं० सरजू प्रसाद जी 'द्विजेन्द्र', प० तारामोहन जी, पं० धूमावती प्रसाद जी पाण्डेय, पं० देवर भट्ट जी आदि प्रमुख व्यक्ति उपस्थित थे।

प्रारम्भ में स्वामी अच्युताश्रम जी ने काशी राज ीय संस्कृत विद्यालय के अध्यापक काशी के प्रतिष्ठित विद्वान पं० हाराणचन्द्र भट्टाचार्य जी को सभापति पद पर बैठने का प्रस्ताव करते हुए कुम्भकोणम् के शंकराचार्य के संम्बन्ध में उनके अनुयायियों द्वारा होने वाले भ्रामक प्रचारों का कड़े शब्दों में विरोध किया और कहा कि प्रसिद्ध चार प्रधान पीठों के अतिरिक्त कुम्भकोणम को प्रथम एवं प्रधान पीठ मानना तथा उसके शंकराचार्य ही जगद्गुरु शंकराचार्य हैं ऐसा कहना जनता को धोखा देना है। मैं कुंभकोणम् के शंकराचार्य जी का काशी आने पर एक त्यागी विद्वान, प्रतिष्ठित संन्यासी होने के नाते स्वागत करने के लिए तैय्यार हूँ पर उन्हें केवल जगद्गुरु मान कर जनता की आखों में धूल झोकना नहीं चाहता। मैं उनको जगद्गुरु मानकर उनका स्वागत करने वालों का प्रथम विरोधी हूं। मठाम्नाय, और विद्यारण्य कृत शंकर दिग्विजय ही प्रामाणिक पुस्तक है। इसके अनुसार आद्य शंकराचार्य जी

ने चार ही मठ चारही महावाक्य चार वेद के लिये चारों दिशाओं में स्थापित किया है। उन्होंने पांचवा कोई भी मठ स्थापित नहीं किया और न उसके लिये उन्होंने कोई पद्धति ही बनाई।

श्री स्वामी रामपुरी जी ने प्रस्ताव का समर्थन करते हुए पत्रों, ट्रेक्टों, पर्चों तथा अन्य प्रकार के अनुचित तरीकों से कुम्भकोणम् के कर्मचारी अपने को प्रधान बनने का जो षड़यन्त्र कर रहे हैं उसकी भर्त्सना की और कहा कि ऐसा करने से हमारे धर्म पर आघात पहुंचता है अतः इसका निर्णय यहीं काशी में हो जाना चाहिये और यह सिद्ध कर देना चाहिये कि श्रृंगेरी, द्वारका गोवर्धन और ज्योतिर्मठ के अतिरिक्त पांचवाँ कोई भी मठ श्री आद्य शंकराचार्य द्वारा स्थापित नहीं है।

पं० पूर्णचन्द्राचार्य जी तथा पं० मदन गोपाल जी के समर्थन करने पर पं० हाराणचन्द्र जी भट्टाचार्य ने सभापति का आसन ग्रहण किया। तत्पश्चात् पं० गोपाल शास्त्री दर्शन केसरी जी ने कुम्भकोणम के शंकराचार्य द्वारा प्रकाशित करायी गयी पुस्तकों को पढ़ कर उनमें लिखी हुई झूठी बातों का खण्डन किया और कहा कि इस प्रकार का भ्रामक प्रचार करना बुरा है। असल में चार मठ हैं। पाँचवें मठ का

कहीं कोई भी उल्लेख नहीं है। पं० सूर्यनारायण शास्त्री जी ने कहा कि श्री प० प० ब्रह्मानन्द सरस्वती स्वामी जी ने एक पत्र श्री कुम्भकोण मठाधीश को भेजा था जिसमें उन्होंने ऐसे भ्रामक प्रचारों का उल्लेख करते हुए आप से इनका उत्तर माँगा था और यह निवेदन किया था कि शंकराचार्य द्वारा स्थापित मठों में कोई भी भेद भाव नहीं है, सब समान ही हैं ऐसा आप श्री मुख द्वारा कह कर भ्रम को दूर कर दीजिये। इसपर श्री कुम्भकोणम् स्वामीजी ने कहा कि इसका निपटारा काशी आने पर करूँगा। पर अब तक इसका निपटारा कुछ भी नहीं हुआ। पं० मदन मोहन जी शास्त्री जी ने ४८ वर्ष पूर्व काशी के ८० पण्डितों ने चार ही प्रधान मठ के होने की जो व्यवस्था दी है उसका समर्थन करते हुए कहा कि एक बार पण्डितों ने व्यवस्था दे ही दी है अब उस पर पुनः व्यवस्था की कोई आवश्यकता नहीं है। इसी व्यवस्था को हमें मानना चाहिये। इसके उपरान्त श्री स्वामी चन्द्रशेखर गिरि जी और कुछ कुम्भकोण मठ के अनुयायियों की भी भाषण हुए जिनका सप्रमाण सयुक्ति खंडन किया गया। धर्मवीर श्री स्वामी लालनाथ जी ने भी इनके मठ के विषय में कड़ी आलोचना की। श्री स्वामी जी ४८ वर्ष पूर्व काशी के पण्डितों की व्यवस्था का समर्थन करते हुए और इन

प्रचारों का घोर विरोध करते हुए पंडितों व संन्यासियों से प्रार्थना की कि इसका निर्णय पुनः आज यहीं कर देना चाहिये। ऐसे प्रचारों से हमारे धर्म पर घोर आघात पहुँचता है। उन्होंने श्री १००८ श्री जगद्गुरु श्री शृंगेरी मठाधीप व श्री १००८ श्री जगद्गुरु गोवर्द्धन मठाधीप के भेजे हुए तारों को पढ़ कर उनका आशय हिन्दी में सुनाया। श्री शृंगेरी से भेजी हुई तार—

"Your wire In our sincere opinion the only basis clearing doubts regarding Acharyas Gadis found in the famous work Mathamnayastotra If you want you may ascertain also from Jagannath Dwarka Mutts."

श्री जगद्गुरु श्री भारती कृष्णतीर्थ जी गोवर्द्धन मठाधीश से भेजी हुई तार—"Yours Recd adi shankaracharyas all biographies mention only Govardhanmutt Shringeri Mutt Dwarkamutt and Jyotirmutt as established by himself if kumbakonam claims otherwise ask for original authorities."

इसके अतिरिक्त श्री रुद्रम भट्ट जी, पं० गोपालदास जी, पं० तारामोहन जी, पं० पूर्णचन्द्राचार्य जी, विश्वनाथपुरी जी, श्री स्वामी ब्रह्मानन्द जी ( टेढ़ीनीम ) आदि के भी ओजस्वी भाषण हुए।

सभापति जी ने कहा कि मैं स्वामी जी को एक योग्य विद्वान् प्रतिष्ठित संन्यासी होने के नाते से स्वागत करने के लिये तैयार हूँ। अद्वैतियों के सामने कोई बड़ा और कोई छोटा नहीं है। ४८ वर्ष पूर्व सन् १८८६ की व्यवस्था का समर्थन करते हुए आपने कहा कि आज कल के जितने पण्डित हैं वे उन्हीं गुरु पण्डितों के चेले हैं अतः इन्हें अपने गुरुओं की व्यवस्था को मानते हुए तदनुकूल चलना चाहिये। किसी भी प्रामाणिक पुस्तक से यह बात सिद्ध करना कठिन ही नहीं वरन् असंभव है कि ॐ तत्सत् महावाक्य है, इन्द्र सरस्वती संप्रदाय पुरातन और श्रेष्ठ है और श्री शंकराचार्य जी ने एक मठ का स्थापना कांची में की है। इस प्रकार के प्रचार से हम लोगों के धर्म की हानि होती है।

अन्त में श्री स्वामी ब्रह्मानन्द जी का प्रस्ताव पर सर्वसम्मत से निश्चित हुआ कि भगवान आद्य शंकराचाय जी द्वारा स्थापित ( शृंगेरी, द्वारका, गोवर्धन और ज्योतिमठ ) चार ही मठों का

प्रामाणिक ग्रंथों में उल्लेख मिलता है और इनके अतिरिक्त कोई दूसरा मठ श्री आद्य शंकराचार्य जी द्वारा स्थापित नहीं मालूम पड़ता है। इस प्रस्ताव का समर्थन और अनुमोदन श्री स्वामी लाऊनाथ, पं० घूमावती पाण्डे जी और श्री सुरेश्वर प्रसाद मिश्र जी ने किया।

मंत्री।

---

**श्री काशी पंचगंगेश्वर मठ के श्रीमत्पर-महंस परिव्राजक श्रीमदद्वैतमतानुयायी श्री १०८ श्री ब्रह्मानन्द सरस्वती स्वामी जी मुंशीगंज में ठहरे हुए कुंभकोण मठाधीश को पण्डितों द्वारा प्रेषित पत्र**

"श्रीमत्परमहंस परिव्राजकाचार्यवर्येत्यादिसकल-विरुदावलीविराजमानश्रीकांचीपुरकामकोटिपीठाधीश्व-रश्रीजगद्गुरुचन्द्रशेखरेन्द्रसरस्वतीस्वामिचरणयुगलेषु—

श्रीमदद्वैतमतानुयायी ब्रह्मानन्द सरस्वतीकृत-साष्टांगदण्डवन्दनपूर्वकविनयविज्ञप्तिः । अद्य यावत् षट्त्रिंशद्वत्सरेभ्यः पूर्वं महामाघपर्वनिमित्तं कुम्भ-कोणमागतवान् तदा श्रीचरणसन्दर्शनं कृतवान् । तत्समये श्रीमन्तः भवतां शृंगेरीमठ विषये यादृशोऽभिमानः वर्त्तते तादृगेवास्मत्कामकोटि-पीठविषयेऽपि अभिमानः कर्त्तव्य इत्याज्ञा जाता । अहमपि भवदीयामाज्ञां शिरसा स्वीकृतवान् । गतवत्सरे श्रीमतामास्थानत आगतविपश्चित्स-मीपेऽपि श्रीमतामाज्ञां शिरसा वहन्नस्मीत्यब्रुवम् ।

अधुना अस्मदादिपुण्यविशेषवशाच्छ्रीकाशीक्षेत्रं प्रति भवतां शुभागमनं श्रुत्वाऽऽनन्दमग्नोऽस्मि ।

श्रीकाशीस्थितहितचिन्तकयन्त्रालये एकोनविंशद्वत्सरेभ्यः पूर्वं श्रीमन्मठाधिकारिणा श्री रामशास्त्रि उपाध्यायेन "श्रीजगद्गुरु शंकराचार्य चरित्र" नामकपुस्तके श्रीकामकोटिपीठमेकमेव श्रीजगद्गुरुपदवीं अर्हति अन्यानि शृंगेर्यादीनि केवलश्रीगुरुशब्दप्रयोगार्हाण्येवेति मुद्रितं विलोक्य एतद्देशीया अन्ये च पंचद्राविडाश्च बहवस्तदसहनं प्रख्यापयन्ति । यदि श्री पूज्यपादाः जनेषु जातामीषां न शमयेयुस्तदा प्रतिक्षणं प्रवृद्धा सती महान्तमनर्थं जनयेदित्यालोच्य विनयपूर्वकं विज्ञापनपत्रमिदं भवच्चरणसन्निधौ प्रेषयामि । अतः अहर्निशं शिष्यश्रेयोऽभिवृद्धिमभिलषन्तः श्रीमन्तः शिष्याणामतिशयितभक्तिश्रद्धाभिवृध्यर्थं श्रीमच्छंङ्करभगवत्पादाचार्यैः परिकल्पितपीठेषु ईषदपि न्यूनाधिकभावो नास्ति सर्वाण्यपि समानानीत्यभिप्रायकश्रीमुखपत्रिकानुग्रहेण शिष्याणां हृद्गलभेदबुद्धिमसहनं च सन्निवारयन्तु भवन्त इति सविनयमभ्यर्थये ।"

श्रीयुत राजगोपाल शर्मा ने ३ पत्र गत जुलाई व अगस्त ३४ई० को श्री कुम्भकोणम महाराज को जब वे प्रयाग में थे भेजा था। उन तीनों पत्रों द्वारा उनसे कई प्रश्न पूछे गये थे पर एक का भी अब तक जवाब न मिला। कुम्भकोणम् मठ के महावाक्य, सम्प्रदाय, मठ का इतिहास और अन्य शास्त्र सम्बन्धी प्रश्न पूछे गये थे। बाद स्वयं श्रीयुत राजगोपाल शर्मा प्रयाग जाने पर मठ के कार्यकर्ता ने श्री स्वामी जी से भेंट नहीं करने दिया। इस प्रकार के अनेक पत्र गण्यमान, प्रतिष्ठित, सज्जन व संन्यासियों ने भी भेजा था। करीब ६० साल पूर्व स्वर्गीय स्वनामधन्य महामहोपाध्याय कोक्कन्ड वेंकटरत्नंपन्तुलु ने भी एक पुस्तक इनके मठ के विमर्शन लिखा था।

श्री प० प० श्री १०८ श्री जगद्गुरु कल्यानानन्द भारती—विरूपाक्षी मठाधिपति लिखते हैं कि "We hope that the religious World is not unaware of the honest production of the late Mahamahopadhyaya Kokkonda Venkataratnam Pantulu with reference to the Mutt ( Kumbakonam ). It speaks very bad of it and is left uncondemned by the

responsible heads of the said mutt for the last sixty years.

केवल इतना नहीं करीब ५० वर्ष पूर्व भट्ट श्री नारायण शास्त्री कुम्भकोणम् के एक गण्यमान प्रतिष्ठित विद्वान ने भी एक विमर्शन लिखा था। उसका भी उत्तर न मिला। इस प्रकार के अनेक विमर्शन लिखा हुआ आजकल सैकड़ों की संख्या में हैं। इतना ही नहीं श्री १०८ श्री प० प० अद्वैत महानुयायी श्री ब्रह्मानन्द सरस्वती स्वामी जी महाराज श्री पंचगंगेश्वर मठ के भी एक पत्र लिख भेजा था जिसका जवाब अब तक मिल रहा है। स्वयं विरूपाक्षी मठाधीश एक श्रीमुख ३१ दिसम्बर. ३३ में भेजा था जिसका उत्तर अभी तक आ ही रहा है। वे लिखते हैं "We addressed a Srimukham to the boasted Sanyasin to furnish us with a correct information of his mutt and Sampradayam as well as the purity of his Sanyasum, on 31—XII—1933, to which he has preserved perfect dead silence" ......... पूछने पर श्री स्वामी जी महाराज कुम्भकोणम् के कहते हैं कि मैं इन भ्रामक प्रचारों का कुछ भी हाल नहीं जानता। परखेद है कि इतने पत्रों, पुस्तकों और प्रचारों को देखने

पर भी अब भी श्री स्वामी जी अपने मौन को भंग नहीं कर रहे हैं। पता नहीं कि और अब किस प्रकार समाचार उनके पास पहुँचाया जाय ताकि वे उनका निरकरण कर दें। इस ढोंगी मौन से तो यही केवल पता चलता है कि स्वामी जी ही स्वयं इन सब प्रचारों के मूल कारण और सूत्रधार हैं। उन्हें यह कहते अब भी संकोच नहीं होता कि मैं इन सबों को नहीं जानता। अवश्य परमात्मा एक न एक दिन इन्हें इन भ्रामक प्रचारों का समाचार सीधे हृदय में पहुँचावेगा। श्री विरुपाक्षी मठाधीश लिखते हैं "We in the interest of the holy Varnashrama Dharma declare to the Vedic World of India that the Head of Kumbakonam Kamakoti Mutt is an impostor Sanyasin, making much ado in the Holy name of The Great Jagadguru."

प्रकाशक।

---

## कुम्भकोण मठाधीश जी का सांगवेद विद्यालय में भाषण

१५ अक्टूबर, ३४ ई० के स्थानीय 'पण्डित पत्र' के पृष्ठ ४ पर प्रकाश की हुई आचार्य जी का भाषण ( अक्टूबर ७ ता० ) का संक्षिप्त विवरण नीचे उद्धृत किया गया है—

......"मठों के प्राधान्याप्राधान्य निर्णय के बारे में मैं इतना ही कहूँगा कि मैं वेदों और शास्त्रों के अर्थों का निर्णय करने का अधिकारी हूँ पर पीठ की प्रधानता का निर्णय मेरे अधिकार के बाहर की वस्तु है। यह काम शास्त्रज्ञ भक्तों का है। वे जिस ढंग से रखेंगे मैं रहूंगा। उन्हीं का निर्णय "निर्णय" होगा। जैसे एक डाक्टर भी अपनी चिकित्सा के लिये दूसरा डाक्टर बुलाता है वैसे ही मुझे भी अपनी बातों को दूसरे के निर्णय पर छोड़ना पड़ता है। आप अपने स्वाभिमान को छोड़ कर चाहे जैसा निर्णय दीजिये। मैं भी अपने पीठ में रह कर योगेश्वर लिंग का अर्चना करता हूँ। मैं भी उन्हीं

का एक दास हूँ। बड़ा हूँ या छोटा यह मैं क्या जानूँ के उपाधि देने वाले जानें। भला मैं इसका ( पीठों ! प्राधानाप्राधान्य का ) निर्णयक कैसे हो सकता हूँ। जगद्गुरु शब्द आदि श्रीशंकर को मुख्यरूप से लगता है और मैं अपने बारे में उसे बहुव्रीहि समास में समझता हूँ जगत् जिसका गुरु हो। जगत ही मेरा गुरू है।"

———————

## कुंभकोण मठाधीश के भाषण पर कतिपय पत्रों में छपी हुई कुछ समालोचनाएं

२४ अक्टूबर के स्थानीय 'सूर्य पत्र' के पृष्ठ २ पर प्रकाश की हुई "श्री स्वामी जी का भाषण तथा एक विद्यार्थी के लेख की समालोचना" लेख में से कुछ भाग नीचे दी जाती है—

......"जगद्गुरु पदवी श्री आदि शंकराचार्य जी को ( एवं उनसे स्थापित चार मठों के गद्दी नशीनों को ही ) मुख्य रुप से लगता है, यह बात ठीक है। इस बात को सभी लोग मानते हैं। परन्तु श्री स्वामी जी कहते हैं कि जगद्गुरु शब्द बहुव्रीहि समास से अपने में लगाता है इससे उनके शिष्य शुभचिंतक एवं भक्त लोग अपने गुरु पीठ के गौरव का लोप समझते हैं। जो हो। जब श्री स्वामी जी ही अर्थात शंकराचार्य जी से स्थापित चार मठों के अपने गुरु मठ मान रहे हैं तो अपने शिष्यों द्वारा उलटा प्रचार क्यों करा रहे हैं ? इसका तत्व नहीं मालूम हो रहा है। अब आगे स्वामी जी कहते हैं

कि "मैं वेदों और शास्त्रों के अर्थ के निर्णय करने का अधिकारी हूँ पर पीठ की प्रधानता का निर्णय मेरे अधिकार के बाहर की वस्तु है यह काम शास्त्रज्ञ भक्तों का है इत्यादि"। अब यह शंका होती है कि स्वामी जी शास्त्रों के अर्थ को पूर्ण रूप से समझ कर कहते हैं तो स्वयं शास्त्रज्ञ होने के कारण मठों के प्राधान्याप्राधानता का भी निर्णय कर सकते हैं। यदि वेद और शास्त्रों के अर्थ ठीक नहीं समझते हों तो किसी बात के निर्णय करने में अधिकारी कैसे होंगे। उस अवस्था में शास्त्रार्थ के निर्णय के लिये उनके भक्त पर्याप्त नहीं हो सकते हैं किन्तु श्री स्वामी जी के दिये हुए दृष्टांत के अनुसार अर्थात् एक डाक्टर अपने रोग आदि के निर्णय में अन्य डाक्टर की अपेक्षा रखता है उसी प्रकार अब स्वामी जी का संदिग्ध विषय अन्य मठाधिपतियों से ही निर्णय होना चाहिये न कि उनकी अपेक्षा अनभिज्ञ उनके शिष्यों से क्यों कि यह बात प्रसिद्ध है कि प्रायः शिष्य लोग अपनी गुरु की अपेक्षा अधिक ज्ञान नहीं रखते हैं। अब

यह विचार करना चाहिये कि यदि कुछ समय के लिये कामकोटि पीठ श्री आद्य शंकराचार्य जी द्वारा स्थापित मान भी लिया जाय तो भी किस स्थल में स्थापित है। यदि कहें कि कांची में स्थापित हैं तो उनसे पूछना चाहिये कि आप कुम्भकोणम् किस प्रमाण से ले गये हैं क्योंकि अन्य चारों पीठ जहां जहां स्थापित हैं वे उसी जगह में हैं और यह बात प्रसिद्ध है कि देवालय स्थापित मूर्तियों को स्थान भ्रष्ट कर अन्य स्थल में ले जाने पर वे पूजार्ह नहीं होती हैं तो कांची में स्थापित पीठ यदि कुंभकोणम् में लाया गया तो वह कभी पूजार्ह नहीं हो सकता। अब श्री स्वामी जी आपत्ति पाकर अपने गुरुपदेश का भी त्याग कर रहे हैं। ...... पता नहीं कि श्री स्वामीजी अपने पूर्वाचार्य का नाम डुवाने का" साहस यहीं खतम करेंगे या पूर्ण कर छोड़ेंगे।"

---

श्री काशी में पधारे हुए कुंभकोण मठाधीश जी से कुछ प्रश्न पत्रों और नोटिसों में पूछी गई थी जिनका संग्रह संस्कृत में अनुवाद कर निम्न प्रकाशित किया जाता है:—

१—श्रीमच्छङ्कराचार्यैः कामकोटिपीठमटं-स्थापितं न वा ? यदि स्थापितं तदा कुत्र कदा स्थापितम् ? एकत्र स्थापितस्य पीठस्यान्यत्र नयने शास्त्रं संमनुते न वा ? अन्यत्र नीतं पीठं भवितु-मर्हति न वा ?

२—श्रीमच्छङ्कराचार्यैः दिक्चतुष्टये विभज्य वेदचतुष्टयं मठचतुष्टयं स्थापितमिति यच्छ्रूयते तत्र किं प्रमाणम् ? तद्दृष्ट्यास्य कुम्भकोणमठस्य पंचमत्वं सिद्यति न वा ?

३—कुम्भकोणमठीयैः यदुच्यते "श्रीमच्छकंर-भगवत्पादाचार्याः कांच्यामेकं मठं स्थापयित्वा तत्रैव सर्वज्ञपीठारोहणमकुर्वन्" इति। तत्र प्रमाणं वर्तते न वा ?

४—"तीर्थाश्रमवनारण्यगिरिपर्वतसागराः ।
सरस्वती भारतीच पूरी चेति दशैव हि" । इति दश सम्प्रदायाः श्रूयन्ते । कुंभकोणमठीयानां 'इन्द्र-सरस्वती' सम्प्रदायः ( नाम ) प्रमाणसिद्धो न वा?-यदि सिद्धस्तदा तत्र किं प्रमाणम् ? कुत आरभ्यास्य दशभिन्नस्य नवीनस्य प्रवर्तनमभूत् ?

५—सुरेश्वराचार्याः श्रीमच्छङ्करभगवत्पादा-चार्यैः कस्मिन् मठे नियोजिताः ? तेषामवस्थिति-समयः कियान् ?

६—कति महावाक्यानि ? कस्य वेदस्य किं महावाक्यम्?महावाक्यस्य किं लक्षणम् ? ॐतत्सदिति वाक्ये महावाक्यलक्षणं वर्तते न वा ? यदि वर्तते तर्हि कस्य वेदस्येदं महावाक्यम् ? तत्र किं प्रमाणम् ?

७—कत्याम्नायाः ? तत्प्रतिपादकाः प्रमाण-ग्रन्थाः के ?

८—शंकरविजयग्रन्थाः कति वर्तन्ते ? तन्नि-र्मातारः के ? कस्य ग्रन्थस्य प्रामाण्यं शिष्टैरुररी कृतम् ? तेषां परस्परविरोधे कथं निर्णयः ?

९—शिवरहस्यग्रन्थरचयिता कः ? तस्याष्टादशपुराणान्तर्गतत्वमस्ति न वा ?

१०—श्रीशंकरभगवत्पादाचार्याः, तद्गुरुपरमगुरवः, तच्छिष्याः सुरेश्वरपद्मपादहस्तामलकतोटकाचार्याश्च किं सांप्रदायकाः ?

———

॥ ॐ ॥

॥ श्री काशीविश्वेश्वरः प्रसन्नोऽस्तु

# श्री १००८ श्रीमदादि शंकराचार्य-भगवत्पादाचार्यपादारबिन्देभ्यो नमः

१९४३ अब्दे श्रीकाशीक्षेत्रे सञ्जातजगद्विख्यात-पण्डितसभायां —"श्रीमदादिशंकरभगवत्पादाचार्या-श्चतुरो मठानेव चतुसृषु दिक्षु संस्थाप्य तेषु मठेषु स्वकीयप्रधानशिष्यान् चतुरः संस्थाप्य चतुरः सम्प्र-दायांश्च प्रवर्तयामासुः ।

एते चत्वार एव चातुर्वर्ण्याश्रमधर्मव्यवस्थां कर्तुं दिग्विजयञ्च कर्तुमधिकारिणः एतदतिरिक्ताः पूर्वोक्तवर्णाश्रमधर्मादिविचारपूर्वकनिर्णयकरणे दिग्वि-जयकरणे च अनधिकारिणः" इति ७९ प्रधान-पण्डिताः काशीस्था निर्णयमकुर्वन् । एवं स्थिते-सत्यपि सम्प्रतिश्रीकाञ्चीकामकोटिकुम्भकोणमठाधिपाः स्वकीयमठ एव श्रीमच्छंकरभगवत्पादाचार्यैः काञ्चीक्षेत्रे प्रथमतः संस्थापित इति तत्पीठस्था एव जगद्गुरव इति प्रख्यापयन्तः श्रीकाशीक्षेत्रं प्रति

समागताः अतस्तद्विषयकयाथार्थ्यं प्रकटयितुमधस्तात् विराजमाननिर्णयः क्रियते ।

श्रीकामकोटिकुम्भकोणमठाधिपाः श्रीमदादिशंकरभगवत्पादाचार्यैरस्मदीय एव मठः प्रथमं स्थापित इति वदन्तोऽस्मिन्विषये शिवरहस्यमानन्दगिरिकृतशंकरदिग्विजयं च प्रमाणत्वेन प्रतिपादयन्ति ।

(१) तत्र शिवरहस्यग्रन्थं प्रथमं विचारयामः । शिवरहस्ये नवमांशे षोडशाध्याये

तद्योगभोगवरमुक्तिसुमोक्षयोगलिंगार्चनात्प्राप्तजयस्वकाश्रमम् ।

तान्वै विजित्यतरसाक्षतशास्त्रवादैर्मिश्रान् सकाञ्च्यामथासिद्धिमाप ।

अयमेकैकस्मिन्पुस्तके अन्यथा अन्यथा परिदृश्यते । कस्मिंश्चित्पुस्तके अयं श्लोको नैव दृश्यते अन्ये केचन श्लोकाश्च तस्मिन्नेवाध्याये अन्यैः प्रमाणत्वेन उदाहृयमाणाः अन्यग्रन्थे नोपलभ्यन्ते च । अतः श्लोकोऽयं प्रक्षिप्त इति प्रतिभाति । यदि कदाचित् श्लोकं प्रमाणत्वेन गृह्णीमः तस्मिन् श्लोके आद्यशंकराचार्याः स्वाश्रमं प्रत्यागत्य तदनन्तरं काञ्च्यामागत्य सिद्धिमाप्नुवन्निति दृश्यते ।

अतः काञ्च्यां सिद्धिमाप्नुवन्नित्येव वक्तुं शक्यते न तु तत्र मठं स्थापितवन्तः। अपि च बहुषु शंकरदिग्विजयग्रन्थेषु श्रीमदाचार्यपादाः काश्मीरे सर्वज्ञपीठमध्यास्य तदनु हिमवत्पर्वततः सशरीरं स्वधाम कैलासमारोहन्निति प्रतिपादनात् काञ्च्यां समाधिमाप्नुवन्नित्येतत् वक्तुं नार्हति। अपि च कुंभकोण-मठाधिपैः स्वपीठविषये प्रमाणत्वेनोपन्यस्तशिव-रहस्यग्रंन्थस्य नवमांशे विद्यमानषोडशाध्यायोऽनेक विधतयाऽन्यान्यपुस्तकेषूपलभ्यमानत्वेन तेषामन्यतमोऽपि प्रकारस्तन्मठनिर्माणादिकं न वक्ति, इत्यतः शिवरहस्यग्रंथस्तेषामननुकूलो भवन् प्रत्युतास्माकमेव अनुकूल इति।

(२) अथ आनन्दगिरिशंकरविजयविषये विचारयामः। आनन्दगिरिशंकरविजयस्य मूलं शिवरहस्य-मिति श्रीकुम्भकोणमठाधिपा वदन्ति। शिवरहस्यग्रन्थे केरलदेशे ब्राह्मणदम्पतिभ्यां शंकराचार्यस्य जन्म प्रतिपादितम्। आनन्दगिरिशंकरदिग्विजये तु अरण्ये तपस्यतः कस्यचित् ब्राह्मणस्य पत्न्याः चिदम्बरक्षेत्रे वसन्त्या. चिदम्बरेशं ध्यायन्त्यामुखद्वारा शैवं तेजः कुक्षौ

प्रविश्य शंकराचार्यरूपेण तस्यामजनीति शिवरहस्यविरुद्धतया प्रतिपादितम् । तस्मिन्नेवानन्दगिरीये शिवकाञ्ची विष्णुकाञ्चीति नामके पत्तने निर्माय तत्र ब्राह्मणान् अद्वैतसम्प्रदाये न्ययोजयन्नितिचास्ति । शिवरहस्ये तु तत्पत्तनद्वयनिर्माणं नोपलभ्यते । तत्र स सिद्धिमापेत्यस्ति न तत्र सिद्धिशब्दः देहत्यागमाचष्टे । अपि तु स्वाश्रमात् शृंगेरीतः काञ्चीमागत्य तत्रत्यकुवादिनः अवैदिकमार्गस्थान् शाक्तादीन् निर्जित्य श्रीचक्रकामाक्षीस्थापनादिरूपेष्टसिद्धिमवापेत्यर्थकरणे अन्यग्रन्थानुरोधेन सामञ्जस्ये सति न शरीरत्यागरूपा सिद्धिः तस्माद् ग्रन्थादवगम्यते ।

आनन्दगिरिशंकरविजयकर्तृविषयेऽपि किञ्चित् विचार्यते । अस्य ग्रन्थस्य कर्ता अनन्तानन्दगिरिः । अस्य जन्म क्रैस्त ११११ अब्दे । ११९९ अब्दे शरीरत्याग इति पूर्वाश्रमे अस्य नाम वासुदेवाचार्य इति । अस्य गुरोर्नाम अच्युतप्रेक्षाचार्य इति । आश्रमस्वीकारानन्तरं आनन्दगिरिरनन्तानन्दगिरिः ज्ञानानन्दगिरिरित्यादीनि अष्टौ नामानि सन्ति अयं च सप्तत्रिंशद्ग्रन्थ रचयिता तेषु ग्रन्थेषु शंकर-

विजयाख्योऽप्येकः । अस्य शिष्यास्तु पद्मनाभतीर्थ, माधवतीर्थ, अक्षोभ्यतीर्थ, नरहरितीर्थ, इत्येवं विद्यमानत्वेन गुरुशिष्यपरम्परा द्वैतमठीयेति प्रतिभाति । अतः शांकराद्वैतसिद्धान्ते द्वेषबुद्धिरचितोऽयमानन्दगिरिशंकरविजयाख्यो ग्रन्थः अद्वैतिनां प्रमणपथं नारोहति । अपि च कलकत्तानगरसमीपस्थताडकेश्वरदेवालयसम्बन्धिनि विवादे राजकीयन्यायस्थाने कीर्तिशेषमहामहोपाध्याय द्राविड लक्ष्मणशास्त्रिणा आनन्दगिरिशङ्करदिग्विजय ग्रन्थः अप्रामाणिक इति प्रतिज्ञापूर्वकमुक्तमित्यत आनन्दगिरिशंकरदिग्विजयग्रन्थः अप्रमाणमित्येव निश्चीयते । किञ्च ( अयं कलिकाता मुद्रितः आनन्दगिरिशंकरविजयः ) महामहोपाध्याय लक्ष्मणसूरि, के० टि० तेलङ्ग, वेंकटरामन्, मेक्समलर, विलसन्, प्रभृतिभिश्च अप्रमाणत्वेनैव भणितः ।

(३) अतः परं नैषधकाव्यविषये विचारयामः । इदं च काव्यं श्रीहर्षरचितम् । अस्य ग्रन्थस्य काव्यत्वेन अनादरणीयता । अपि च अस्मिन् काव्ये नवमसर्गे वादिना "जागर्ति योगेश्वर" इति वर्तत इत्युक्त्वा

योगेश्वरपदेन अस्मिन्मठे समर्च्यमानयोगेश्वरस्यो-ल्लेखनात् कामकोटिपीठमठः श्रीमदाद्यशंकराचार्यैरा-रचित इत्यस्मिन्विषये प्रमाणत्वेन अयं श्लोकः उपन्यस्तः। स तु तस्मिन्सर्गे नैव दृश्यते, अपि तु द्वादशसर्गे अष्टत्रिंशतितमश्लोके "जागर्ति यागेश्वर" इति वर्तते। तद्व्याख्यानेऽपि यागेश्वर इत्येव व्याख्यात्रा प्रतीकत्वेन परिगृह्य व्याख्यापि यागेश्वर-पदस्यैव कृतम्। अपि च प्राक् भारतयुद्धात् नलदमयन्तीचरित्रस्य वर्णनात् कलियुगादितः त्रिसहस्त्रसंख्याकवत्सरेभ्यः सञ्जातश्रीशंकराचा-र्यैरानीतयोगलिङ्गवर्णनं नैषधकाव्ये असम्भवमित्य-स्मिन् वाद्युक्तविषये इदं काव्यं न प्रमाणं भवति॥

अपि च कुम्भकोणमठाधिपास्तु स्वकीय-इन्द्रसरस्वतीति योगपट्ट तीर्थाश्रमादिदशविधसम्प्र-दायकोऽप्यन्तर्भूतमित्युक्त्वा तत्र यतिधर्मनिर्णयाख्यं ग्रन्थं प्रमाणयन्ति। तन्न शोभनम्। तस्मिन्नेव यतिधर्मनिर्णये पूर्वोक्ततीर्थाश्रमाणां मध्ये केषाञ्चित् नाम्नां स्वस्वशीलाचारमत्ताभिमानेन जाताः सम्प्रदायाः तन्नामभेदाश्चेत्युक्त्वा सरस्वतीसम्प्रदायभेदो आनन्द-

सरस्वती इन्द्रसरस्वती चेति प्रतिपादनेन अयं इन्द्रसरस्वतीसम्प्रदायः तीर्थाश्रमेत्यादिदशनामबहिर्भूतः शीलाचारमत्ताभिमानेन परिकल्पित इत्यवगमात्। नायं यतिधर्मनिर्णयाख्यो ग्रन्थः अस्मिन्विषये अनूचानत्वेन प्रमाणं भवितुमर्हति। कुम्भकोणमठाधिपमहावाक्यविषये चिन्त्यते। श्रीमद्भाष्यकारैः आदिशंकराचार्यभगवत्पादैः स्वशिष्येभ्यः उपदिष्ट प्रज्ञानं ब्रह्म, अहं ब्रह्मास्मि, तत्वमसि, अयमात्मा ब्रह्मेति महावाक्यचतुष्टयादन्यत् ॐतत्सदिति महावाक्यमस्मदीयमिति कामकोटिपीठगुरुपरम्परान्तर्गत आत्मबोधस्वामिभिर्विरचितायां गुरुरत्नमालायाः सुषमाख्यटीकायां प्रतिपादितम्। इदानीं तन्मठस्थश्रीचन्द्रशेखरेन्द्रसरस्वतीस्वामिभिः विद्यार्थिकृत प्रश्नप्रतिवचनत्वेन ॐतत्सदिति महावाक्यं नास्माकमित्येवोक्तम्। परन्तु स्वकीयमहावाक्यमीदृशमित्यपि नोक्तम्। अतः श्रीमद्भाष्यकारोपदिष्टचतुर्विधमहावाक्यबहिर्भूतम् तदीयपूर्वगुरूक्त्यनुसारेण ॐतत्सदित्येव तदीयं वाक्यमिति निर्णीतं भवति। यद्येते भाष्यकारसम्प्रदायपरम्परायामागताः स्युस्तदा

स्वगुरुपरम्पराप्राप्तमहावाक्यानामुपरिनिर्दिष्टानां चतुर्णामन्यतमं महावाक्यमेव भगवत्पादाचार्यैः एतत्पर-म्परामूलपुरुषाय उपदिष्टं स्यात्-नैतदेवमस्ति। अतः श्रीकाञ्चीकामकोटिमठाधिपाः श्रीमदादिशंकरभगव-त्पादाचार्यसम्प्रदायात् वहिर्भूता एवेति निश्चीयते। अपि च कैश्चित् महात्मभिः काञ्च्यां परिकल्पित-कामकोटिसंज्ञकपीठं कदाचित्केनचित्कारणेन तस्मादु-द्धृत्य कुम्भकोणनामपत्तनान्तरमानयनात् स्थान-भ्रष्टतामापन्नं कथं पूजार्हं भवेदिति।

एतावता प्रबन्धेन कामकोटिकुम्भकोणमठाधिपैः स्वविषये प्रमाणत्वेन निर्दिष्टाः शिवरहस्य, आनन्द-गिरिशंकरविजय, नैषधकाव्य, यतिधर्मनिर्णयाख्याः ग्रन्थाः तेषामननुकूला एव प्रत्युत अस्माकमनुकूला भवन्ति॥

इत्यतः सिद्धं काञ्चीकामकोठिकुम्भकोणमठ श्रीमच्छंकरभगवत्पादाचार्यैः न स्थापित इति।

१ श्री प० प० ब्रह्मानन्दसरस्वतीस्वामी श्रीपंचगंगे-
श्वर मठ।

२ „ „ पुरुषोत्तमाश्रम स्वामी महंत श्रीराम
तारक मठ।

३ „ „ श्रीधराश्रमस्वामी।

४ „ „ श्रीहरि आश्रम स्वामी।

५ „ „ श्रीस्वामी श्रीपादआश्रम।

६ „ „ श्रीअच्यूताश्रम गुरु।

७ „ „ श्रीकृष्णाश्रम स्वामी।

८ „ „ श्रीसदानंद आश्रम दंडीस्वामी।

९ „ „ श्रीस्वामी माधवानन्दसरस्वती, महंत
जानी मठ।

१० „ „ श्रीस्वामी विजयानन्द सरस्वती।

११ „ „ श्रीस्वामी विश्वेश्वरानन्द सरस्वती।

१२ „ „ गौमठाधीश्वर शारदापीठ आम्नायां
द० श्रीधराश्रमस्वामी।

१३ „ „ श्री वामनाश्रम स्वामी।

१४ „ „ श्रीमाधवानन्दतीर्थ स्वामी विद्यारण्य
मठ।

१५ „ „ श्री नारायणस्वामी तीर्थ।

१६ „ „ श्री हृषीकेशानन्दसरस्वती, दत्तात्रेय
मठ।

१७ श्री प० प० श्रीस्वामी जनार्दनानन्दसरस्वति दत्त मंदिर।

१८ " " श्रीदंडीस्वामी श्रीनिवासाश्रम महंत मछरीबन्दरमठ व काशीराज का बाड़ा गणेशमन्दिर मठ।

१९ " " श्री हरिहरानन्द तीर्थ महंत, कामरूप मठ।

२० " " श्री गोविन्दानन्दतीर्थ स्वामी सम्मतिः महंत मुमुक्षु भवन।

२१ " " श्रीदक्षिणाममूर्ति आश्रम स्वामि काशी।

२२ " " सच्चिदानन्द तीर्थ स्वामिनां सम्मतिः श्रीशंकर सहस्रनामकर्ता।

२३ विशेषगवेषणामन्तरेणाऽपि चिरकाल सम्प्रतिपन्नमर्थ-मुमं सम्मनुते—श्रीवीरमणिप्रसाद उपाध्यायः एम० ए० एल० एल० बी० साहित्याचार्य, न्याय शास्त्री, प्रिन्सपाल—रणवीर पाठशाला।

२४ प्रचारणीयेयं व्यवस्थेति विन्ध्येश्वरी प्रसाद शास्त्रिणः "सुप्रभात" संपादकः।

२५ तारादत्त पंथ, साहित्य व्याकरणाचार्यः।

२६ सर्वतंत्र सिद्धान्त सिद्धैवेयस्प्रवृत्तिर्यन्नकोपिपञ्चमः

समर्च्यंचरण: शंकराचार्योवरीवर्तीति सत्यनारायण: शास्त्री वैद्य: हि० वि० वि०

२७ रामनन्द मिश्र: ज्यौतिषाचार्य:

२८ विद्वत्सम्मतमनुमर्थं सम्मनुते श्री गौरीनाथ पाठक: साहित्याचार्य:, महोपाध्याय: विशुद्धानन्द महाविद्यालयाध्यापक:

२९ समुचितेयं व्यवस्था—श्री केदारनाथ शर्म्मा शास्त्री। 'सुप्रभात' संपादक:

३० वाराणसेय सम्मानित पुरातन विद्वत् सिद्धान्त सिद्धत्वाद् व्यवस्थेयं सम्मानार्हेति सम्मतिरत्रार्थे श्री रामदेव शर्मद्विवेदिन: व्याकरणाचार्य:

३१ सम्मनुतेऽमुमर्थं राजाराम शुक्ल, साहित्याचार्य: शास्त्री.

३२ श्री तारापद शर्म्मा, शास्त्री, अध्यापक।

३३ पामलवेंकटशास्त्रिणाऽपि (न्यायाचार्य) अस्मिन्नर्थे नाम आदिशंकराचार्य वर्येण संस्थापितो प्राथमिको मठः तुंगभद्रातीरस्थः श्रृंगेरी नामक एव इति मन्यते।

३४ पं० अजब लाल झा – अध्यापक

३५ द० बाबू दीक्षित जडे ऋग्वेदाध्यापक: दरभंगा पाठशाला

३६ अत्राऽर्थे सम्मतिः श्री रुद्र भट्टस्य

३७ राम शास्त्री रटाटे अग्निहोत्री अथर्वण वेदाध्यापक दरभंगा पाठशाला

३८ शंकर राम सामवेदी दरभंगा पाठशाला

३९ सम्मतिरत्रार्थे विजयानन्द त्रिपाठिनः साहित्यरञ्जनः

४० कविराजविन्दुमाधवभट्टाचार्य काव्यव्याकरण तीर्थ, साहित्याचार्य, कविरत्न ।

४१ सम्मतिरत्रार्थे दाऊजी दीक्षित नागरस्य ।

४२ सम्मतिरस्मिन्नर्थे ललितोपाख्य गदाधर शर्मणः

४३ प्राणनाथ व्यास अत्रार्थे संमतिः

४४ महादेव गणेश पौराणिक

४५ माधवकृष्ण दीक्षितस्य संमतिः

४६ गंगाधर श्री कृष्ण शास्त्री रटाटे इत्येतेषां संमतिः

४७ गोपाल शास्त्री वड़ोदकरोपाह्व इत्येतेषां सम्मतिः

४८ नारायण महादेव पाण्डे पौराणिक

४९ सम्मतिरत्रार्थे केलकरोपाभिध दामोदर शास्त्रिणः

५० पं० जीवनाथोपाध्यायनिरौलानेपाली पौराणिक शास्त्री ।

५१ अत्रार्थे संमतिः पं० माधव शास्त्री केलकर

५२ सम्मतिः दामोदरकृष्णदीक्षित महाडकर पौराणिक ।

५३ पं० जानकीशरण त्रिपाठी, सम्पादक 'सूर्य'

५४ पं० रामनरेश उपाध्याय, सहायक सम्पादक 'सूर्य'
५५ पं० रामपति त्रिपाठी, शास्त्री
५६ श्री ऋत्विक बम्बई सूर्यनारायण शास्त्री विद्यालंकार।
५७ संमतिरत्रार्थे प्रतापं सीताराम शास्त्री न्यायाचार्यः
५८ पं० कृष्ण शास्त्री सम्मतिः गीतामठ
५९ पं० स्वामी शास्त्री
६० पं० काशीनाथ शास्त्री
६१ पं० छल्ला सुब्बराय शास्त्री
६२ पं० लक्ष्मीनारायण शास्त्री
६३ पं० सूर्यनारायण शास्त्री
६४ अत्रार्थेसम्मतिः अंबलेशेप पण्डित
६५ पं० टि० जी० नागप्पा
६६ पं० शिवराम कृष्ण घनपाटी
६७ विद्वान् रामस्वामी शास्त्री
६८ पं० लक्ष्मीनारायण शास्त्री
६९ पं० टी० सीताराम शास्त्री
७० पं० रे कृष्णशास्त्री
७१ सम्मतिरत्रार्थे ज० ग० विश्वनाथ शर्मा

( क्रमशः )

# "सूर्य्य" साप्ताहिक संस्करण।



"सूर्य्य" मातृभाषा हिंदी का एक मात्र स्वतन्त्र साप्ताहिक पत्र है, और १३ वर्ष से काशी से प्रकाशित होता है। इसमें दुनिया भर के समाचार, उत्तम लेख और नोट प्रति सप्ताह प्रकाशित होते हैं। 'सूर्य्य' सनातन धर्म की रक्षा के लिये हमेशा प्रयत्न करता रहता है। प्रत्येक हिन्दी भाषा और सनातनधर्मावलम्बी का कर्तव्य है कि इस पत्र के ग्राहक हों। "सूर्य्य" बड़े आकार के आठ पृष्ठों का पत्र है, पर इसका वार्षिक मूल्य केवल दो रुपया अग्रिम है। इसका एक 'द्विदैनिक' संस्करण भी प्रकाशित होता है जिसका वार्षिक मूल्य ५) है और यह हर दूसरे दिन प्रकाशित होता है।

व्यवस्थापक, सूर्य्य, काशी।

---